# गुरु-शिष्य सम्बन्ध

*(The Guru-Disciple Relationship)*



श्री मृणालिनी माता

''आदर्श जीवन'' पुस्तकमाला

Yogoda Satsanga Society of India
FOUNDED 1917
Paramahansa Yogananda

First Hindi Edition. 2000
Second Impression, 2007



योगदा सत्संग सोसाइटी ऑफ इण्डिया/
सेल्फ-रियलाइज़ेशन फेलोशिप का अधिकृत प्रकाशन



YOGODA SATSANGA SOCIETY OF INDIA
Yogoda Satsanga Math, 21, U. N. Mukherjee Road,
Dakshineswar, Kolkata 700 076
द्वारा भारत में मुद्रित तथा प्रकाशित

वितरक:



Diamond Pocket Books

योगदा सत्संग सोसाइटी ऑफ इण्डिया के भारत में स्थित सभी आश्रमों एवं ध्यान केन्द्रों में भी उपलब्ध।

-❖-

*एक शक्ति है जो आपको स्वास्थ्य, सुख, शांति और सफलता की ओर ले जाने वाले मार्ग को प्रकाशमान कर सकती है, यदि आप उस प्रकाश की ओर उन्मुख हों।*

— श्री श्री परमहंस योगानन्द

-❖-

# गुरु-शिष्य सम्बन्ध

द्वारा श्री मृणालिनी माता

*7 जुलाई 1970 को लॉस ऐंजेलिस में योगदा सत्संग सोसाइटी ऑफ इण्डिया / सेल्फ-रियलाइज़ेशन फेलोशिप की स्वर्ण जयंती के अवसर पर इन संस्थाओं की उपाध्यक्षा द्वारा दिया गया एक प्रवचन।*

ईश्वर ने हमें इस संसार में एक दिव्य नाटक करने के लिये भेजा। स्वयं प्रभु की ही प्रतिमूर्तियाँ होने के नाते हमारे जीवन का एकमात्र उद्देश्य यही है कि हम सीखें; और सीखने के द्वारा विकसित हों; और निरन्तर विकसित होते हुए अंततः अपने सच्चे स्वरूप को व्यक्त करें और ईश्वर के साथ एकता की अपनी मूल अवस्था में वापस पहुँच जाएँ।

जब हम इस संसार में नन्हें शिशुओं के रूप में अपनी यात्रा शुरू करते हैं तब हम पहले अपने अनुभवों के माध्यम से सीखते हैं। हम कुछ करते हैं और यदि उसका परिणाम अच्छा निकले तो उसे दोहराते जाते हैं। परन्तु यदि किसी

विशेष कृत्य से हमें दुःख पहुँचता है तो तत्पश्चात् हम उस कृत्य से बचने का प्रयास करते हैं।

इसके बाद हम दूसरों के उदाहरणों से सीखना शुरू करते हैं। हम अपने परिवारजनों, मित्रों, तथा समाज के लोगों के व्यवहार का निरीक्षण करते हैं और उनकी गलतियों तथा सफलताओं का विश्लेषण कर उससे शिक्षा ग्रहण करते हैं।

हमारे अनुभव हमें नित्य आगे बढ़ाते रहते हैं और हम अपने इहलौकिक जीवन के अर्थ को अधिकाधिक गहराई में जाकर समझने का प्रयास करते रहते हैं। फिर एक समय ऐसा आता है जब हम में से प्रत्येक व्यक्ति अंतिम सत्य की खोज गंभीरता से करने लगता है। जिस मनुष्य की चेतना इस स्तर तक विकसित हो जाती है वह अपने आप से प्रश्न पूछने लगता है : "जीवन क्या है?" "मैं क्या हूँ?" "मैं कहाँ से आया हूँ?" तब प्रभु ऐसे मुमुक्षु को किसी उपदेशक के पास लाकर या शास्त्रों की या तत्वज्ञान की पुस्तकें दिलाकर उसकी प्रारंभिक जिज्ञासा की तृष्णा बुझाने के द्वारा प्रत्युत्तर देते हैं। जैसे-जैसे वह दूसरों के ज्ञान को आत्मसात करता जाता है वैसे-वैसे उसकी समझ विकसित होती जाती

है और उसकी आध्यात्मिक उन्नति गति पकड़ती है। वह सत्य या ईश्वर के थोड़ा समीप सरकता है।

अंततः यह ज्ञान भी अपर्याप्त लगता है। वह सत्य का साक्षात्कार स्वयं करने के लिये लालायित हो उठता है। उसके अन्तर में विद्यमान आत्मा उसे सोचने पर उद्यत करती है : "यह संसार मेरा निवास तो हो ही नहीं सकता! मैं केवल यह शरीर नहीं हो सकता; यह तो केवल एक अस्थायी पिंजरा लगता है। अवश्य ही जीवन मेरी इंद्रियाँ जितना ग्रहण कर सकती हैं उससे कहीं अधिक है, कुछ ऐसा जो मृत्यु से परे भी अस्तित्व रखता है। मैंने सत्य के बारे में पढ़ा है; सत्य के बारे में सुना है। अब मुझे सत्य को जानना होगा!"

अपनी संतान की ऐसी तीव्र व्यथात्मक पुकार का उत्तर देने के लिये करुणामय भगवान उसके पास किसी प्रबुद्ध मार्गदर्शक को भेजते हैं, ऐसा मार्गदर्शक जिसने आत्मा को पहचान लिया है और यह जान गया है कि आत्मा ही परमात्मा है — एक सच्चा गुरु। ऐसे गुरु के जीवन में परमात्मा की अभिव्यक्ति निर्बाध रूप से नित्य प्रकट होती रहती है।

## सद्गुरु की व्याख्या

आद्य शंकराचार्य* ने गुरु की व्याख्या इस प्रकार की है : ''तीनों लोकों में गुरु का कोई समतुल्य नहीं है। यदि पारसमणि की तुलना भी गुरु से की जाय तो पारसमणि केवल (लोहे को) सुवर्ण में रूपान्तरित कर सकता है, दूसरी पारसमणि में रूपान्तरित नहीं कर सकता। सद्गुरु के चरणों में जो आश्रय लेते हैं उन्हें गुरु अपने समान ही बना देता है। इसलिये गुरु निरुपम ही नहीं, बल्कि अलौकिक है।''

योगदा सत्संग सोसाइटी ऑफ इण्डिया / सेल्फ रियलाइज़ेशन फेलोशिप के गुरु-संस्थापक परमहंस योगानन्द जी ने कहा है : ''गुरु जागृत ईश्वर है जो शिष्य में निद्राधीन ईश्वर को जगा रहा है। सहानुभूति एवं दिव्य दृष्टि के माध्यम से सद्गुरु देखता है कि भगवान स्वयं ही शारीरिक, मानसिक, एवं आध्यात्मिक स्तर पर दुर्बल मनुष्यों में दुःख भोग रहे है। इसलिये गुरु ऐसे लोगों की सहायता करना अपना हर्षप्रद कर्तव्य मानता है। वह निराश्रित लोगों में

---

* भारत के महानतम दार्शनिक। भारत की संन्यास परंपरा के पुनर्संगठक (आठवीं या नवीं शताब्दि में), आद्य शंकराचार्य संत, विद्वान और कर्मठ पुरुष के गुणों के अद्भुत समागम थे।

क्षुधापीड़ित भगवान को भोजन देने का, अज्ञानी लोगों में निद्रिस्त भगवान को जगाने का, शत्रुओं में अचेत भगवान से प्रेम करने का, तथा लालायित भक्त में अर्धजागृत भगवान को उठाने का प्रयास करता है। उन्नत साधक में वह स्पर्श मात्र से लगभग पूर्णजागृत भगवान को तुरन्त जगा देता है। गुरु सब मनुष्यों में सर्वोत्तम दाता है। स्वयं भगवान के समान ही, गुरु की उदारता की भी कोई सीमा नहीं होती।''

श्री श्री परमहंस योगानन्द ने इस प्रकार सद्‌गुरु के अनंत विवेक, अनंत प्रेम, सर्वव्यापी सर्वालिंगनकारी चैतन्य का वर्णन किया है। जिन शिष्यों को परमहंसजी को जानने का सौभाग्य प्राप्त हुआ उन्होंने देखा है कि ये सभी गुण उनमें पूर्णतः प्रकट थे।

## गुरु-शिष्य संबंध

यह ईश्वर रचित सृष्टि सुव्यवस्थित ब्रह्माण्डीय नियम के अनुसार चलती है, और गुरु-शिष्य संबंध का उद्‌गम उसी नियम में होता है। यह ईश्वरीय विधान है कि जो भी ईश्वर की खोज करता है उसे किसी सद्‌गुरु द्वारा ही ईश्वर से मिलाया जाता है। जब साधक सचमुच भगवान को जानने की

इच्छा करता है तब उसका गुरु आ जाता है। केवल वही जो भगवान को जानता है, शिष्य को वचन दे सकता है : ''मैं तुम्हें भगवान से मिला दूँगा।'' सद्गुरु ने भगवान को पाने का रास्ता पहले ही ढूँढ़ लिया है; इसलिये वह चेले को कह सकता है, ''मेरा हाथ पकड़ो। मैं तुम्हें रास्ता दिखा दूँगा।''

गुरु-शिष्य संबंध में वे सब नियम और सदाचार संबन्धी सिद्धान्त निहित होते हैं जिनका ईश्वर को जानने के लिये तैयार होने के लिये पालन करना अनिवार्य होता है। जब शिष्य गुरु की सहायता से पूर्णता प्राप्त कर लेता है, तब ईश्वरीय विधान की पूर्ति हो जाती है, और तब गुरु उसे ईश्वर से मिला देता है।

## गुरु एवं उसकी शिक्षाओं में निष्ठा

गुरु और शिष्य के बीच संबंध में सबसे पहला नियम है निष्ठा।

हमारा अहंभाव, अर्थात् क्षुद्र ''मैं'' की चेतना तथा अस्तित्वबोध, ही वह एकमात्र तत्त्व है जो हमें ईश्वर से दूर रखता है। जिस पल व्यक्ति अहंभाव को मिटा देता है उसी पल वह अनुभव कर लेता है कि वह सदा ही ईश्वर के साथ

एकरूप रहा है, अभी भी है, और हमेशा रहेगा। अहंभाव माया का वह काला बादल है जो आत्मा को घेर कर, उसके शुद्ध चैतन्य को आच्छादित कर, उसके अपने बारे में और सृष्टि के बारे में अनंत गलत धारणाओं को उस चेतना में मिलाकर उसे विकृत बना देता है। अहंभाव के भ्रम का एक परिणाम है मन की चंचलता। जैसे-जैसे साधक अपनी आत्मा के दिव्य गुणों को प्रकट करने लगता है वैसे-वैसे वह मानवीय स्वभाव की इस भरोसा न करने योग्य प्रवृत्ति को हटाता चला जाता है और निष्ठावान तथा समझदार व्यक्ति बनता है।

शिष्यत्व के मार्ग में गुरु के प्रति निष्ठा एक अत्यंत महत्त्वपूर्ण कदम है। अधिकांश लोग तो अपने सगे-संबंधियों या अपने पति, पत्नी या मित्र के प्रति भी पूर्ण निष्ठा नहीं रख पाते। इसीलिये गुरु के प्रति पूर्ण निष्ठा की कल्पना को पूर्णतः समझना कठिन होता है। सच्चा शिष्य बनने के लिये शिष्य को भगवान द्वारा भेजे गये गुरु के प्रति निष्ठावान होना चाहिये। उसे अपने गुरु की शिक्षाओं का निष्ठा से और अनन्य भाव से पालन करना चाहिये।

निष्ठा में संकीर्णता नहीं होती। भगवान और उनके प्रतिनिधि के प्रति निष्ठावान रहने वाला हृदय विशाल होता

है, सब जीवों के प्रति समझदार, दयालु होता है। अपने गुरु एवं उसकी शिक्षाओं मे सदा अनन्यभाव से अहैतुकी निष्ठा के साथ स्थिर रहने वाला शिष्य चिरंतन सत्य की अन्य सभी अभिव्यक्तियों को उचित परिप्रेक्ष्य में देखता है और उनके प्रति यथोचित आदर एवं श्रद्धा का भाव रखता है।

इस विषय पर परमहंस जी ने कई प्रवचन दिये हैं। वे कहते थे : ''कई लोग संतुलित बनना सीखने से पहले ही यह चिंता करना शुरू कर देते हैं कि वे कहीं संकीर्ण मनोवृत्ति वाले न बन जायं। उथले साधक अपना उदार दृष्टिकोण दिखाने के चक्कर में विविध संकल्पनाओं को उनमें निहित सत्य की अनुभूति किये बिना ही अंधाधुंध अपनाते चले जाते है। इसकी परिणति आध्यात्मिक दृष्टि से दुर्बल, क्षीण चेतना में होती है। यद्यपि मैं सभी आध्यात्मिक मार्गों का और सभी सच्चे आध्यात्मिक गुरुओं का प्रेमपूर्वक आदर करता हूँ, तथापि अप देख रहे हैं कि मैं अपने मार्ग और गुरुओं के प्रति अनन्यभाव से निष्ठावान हूँ।''

वे आगे कहते हैं, ''सभी सच्चे धर्म व्यक्ति को भगवान तक पहुँचाते हैं। आप तब तक खोज कीजिये जब तक

आपके मन को आकर्षित एवं सतुंष्ट करनेवाली आध्यात्मिक शिक्षा आपको प्राप्त नहीं हो जाती; परन्तु एक बार वह प्राप्त हो जाने के बाद किसी भी अन्य तत्व को अपनी निष्ठा को प्रभावित मत करने दीजिये। उसी पथ को अपना सम्पूर्ण ध्यान अर्पित कर दीजिये। अपनी सम्पूर्ण चेतना उसी में लगा दीजिये, तब आप जिन परिणामों को खोज रहे हैं वे आपको प्राप्त हो जायेंगे।''

निष्ठा के विषय में बोलते समय कभी-कभी गुरुदेव इस प्रकार उदाहरण देते थे : ''यदि आपको कोई रोग हो जाय तो आप डॉक्टर के पास जाते हैं और वह आपको उस रोग को दूर करने के लिये दवाई देता है। आप उस दवाई को घर ले जाते हैं और डॉक्टर के निर्देश के अनुसार उसका सेवन करते हैं। जब आपके कोई मित्र आप से मिलने आते हैं और आप के रोग के विषय में जान जाते हैं तो उन में से हर एक कह सकता है : 'ओह्! मैं इस रोग के विषय में सब कुछ जानता हूँ। तुम्हें अमुक-अमुक दवाई लेनी चाहिये।' इस प्रकार यदि दस लोग आपको दस अलग-अलग उपचार बतायेंगे और आप उन सब का प्रयोग करेंगे तो आप के रोग निवारण की संभावना संदेहास्पद ही होगी। यही तत्व गुरु की

शिक्षा में निष्ठा रखने के महत्व के पीछे भी है। आध्यात्मिक उपचारों में मिलावट मत कीजिये।''

ईश्वर के प्रति निष्ठा का अर्थ है अपने इधर-उधर भागते मन को, प्रेम को और प्रयासों को एकत्र करना और उन सब को अपने आध्यात्मिक लक्ष्य पर अनन्यभाव मे एकाग्र करना। निष्ठावान शिष्य ईश्वर के मार्ग पर द्रुतगति से आगे बढ़ता है। परमहंस जी गुरु की भूमिका को इस प्रकार समझाते थे : ''मैं आपकी अधिक सहायता कर सकता हूँ यदि आप अपनी शक्तियों को मिलावट के द्वारा क्षीण न कर लें। गुरु और उसके सहयोगियों एवं गतिविधियों के प्रति शत-प्रतिशत निष्ठा; उसके उपदेशों का स्वेच्छा से पालन (चाहे वह मौखिक हो या लिखित); आध्यात्मिक चक्षु में गुरु का मानस दर्शन; और अहैतुकी भक्ति से गुरु के साथ शिष्य तन्मय हो जाता है। जो लोग उसके साथ तन्मय हो जाते हैं उनकी आत्माओं में गुरु भगवान का मन्दिर स्थापित कर सकता है।'' केवल निष्ठा के द्वारा ही साधक भगवान की खोज में अपने सारे प्रयासों को एकाग्र कर सकता है। निष्ठावान शिष्य की चेतना दिव्य प्रेम से चुंबकित हो जाती है और अनिवार्यत: ईश्वर की ओर खिंच जाती है।

## आज्ञापालन से विवेक का विकास होता है

गुरु के उपदेशों का आज्ञापालन या उसके मार्गदर्शन के आगे समर्पण गुरु-शिष्य संबंध का एक अन्य मूल नियम है। इसका इतना महत्त्व क्यों? अपने अहंकार और अहं जनित भ्रमों से ऊपर उठने के लिये मनुष्य का अपने से उच्चतर ज्ञान का आज्ञापालन सीखना अत्यावश्यक है। अगणित जन्म-जन्मांतरों में, जब से हम मानव जाति के सब से अज्ञानी लोग थे, तब से हमारे अहंकार ने अपनी मनमानी की है। उसने हमारे आचरण, हमारे दृष्टिकोण, हमारी पसन्द-नापसन्द की हमारी भावनाओं तथा इन्द्रिय-दासता के माध्यम से शासित किया है। अहंकार इच्छा शक्ति की अपनी दासी बनाकर चेतना की तुच्छ शरीर की सीमाओं में बांध देता है। नित्य परिवर्तनशील मनोदशाएँ, भावनाओं की तरंगें, नित्य बदलती पसन्द-नापसन्द मानव की चेतना को किसी-न-किसी भावना से निरन्तर हिंदोलती रहती हैं। आज उसे जो अत्यधिक पसन्द है वही उसे कल शायद बिल्कुल ही पसन्द नहीं आयेगा, और तब वह किसी और वस्तु की तलाश करने लगता है। चेतना की इस प्रकार की नित्य हिंदोलित अवस्था

मनुष्य को सत्य की अनुभूति से दूर रखती है।

शिष्य के शिष्यत्व में एक मूल आवश्यकता है उसकी अपनी अनुशासनहीन, अविवेकी इच्छा शक्ति को अपने गुरु के उपदेशों के आज्ञापालन में झुकाने की — अपनी अहं-केन्द्रित इच्छा शक्ति को गुरु की ईश्वर के साथ एक हुई इच्छा शक्ति के आगे समर्पित करने की क्षमता। जो शिष्य यह कर पाता है वह बन्धनकारी अहंकार की शक्तिशाली पकड़ को तोड़ देता है। जब परमहंस जी ने अपने गुरु स्वामी श्री युक्तेश्वर के आश्रम में उनके शिष्य के रूप में प्रवेश किया तब लगभग तुरन्त ही उनके गुरु ने उनसे यह निवेदन किया : "मुझे तुम्हें अनुशासित करने दो; क्योंकि इच्छा शक्ति का स्वातंत्र्य जन्मपूर्व और जन्मोपरान्त की आदतों के आदेशों अथवा अविवेकी मन के अनुसार बर्ताव करने में नहीं, बल्कि विवेक और स्वतन्त्र चयन के अनुरूप बर्ताव करने में निहित है। तुम यदि अपनी इच्छा को मेरी इच्छा में लीन कर दोगे तो मुक्त हो जाओगे।"

शिष्य अपनी इच्छा को गुरु की इच्छा में लीन कैसे करता है? प्रत्येक आध्यात्मिक पथ के अपने कुछ यम-नियम होते हैं। इसी अनुशासन को, यम-नियम को (विधि-निषेध), जिन्हें

## श्री मृणालिनी माता

19

शिष्य की ईश्वर-खोज के लिये आवश्यक मानकर गुरु निर्धारित करता है, हिन्दू शास्त्रों में साधना कहा गया है। इन आदेशों के मनःपूर्वक पालन से और उचित आचरण द्वारा गुरु को प्रसन्न करने के प्रयास से शिष्य अपनी इच्छा और गुरु की इच्छा (जो उसके विवेकपूर्ण आदेशों में व्यक्त होती है) के बीच अहंकार से निर्माण की हुई प्रत्येक दीवार को ढहा देता है।

गुरु की इच्छा का पालन करते हुए शिष्य देखता है कि धीरे-धीरे वह अहंकार-जनित इच्छाओं, आदतों, एवं मनोभावों के बन्धनों से मुक्त हो रहा है और कभी अत्यन्त अशांत एवं चंचल रहनेवाला मन इधर-उधर भागना बंद कर एकाग्र होने की क्षमता विकसित करने लगता है। जब वह सही प्रकार से केन्द्रित होती है तो शिष्य की मानस-दृष्टि निर्मल होने लगती है। भ्रांतियों और विभ्रमों की परतों पर परतें उठती चली जाती हैं। अनगिनत गलत कार्य जो कभी उचित लगते थे परन्तु जिन्होंने केवल दुःख ही उत्पन्न किया, अचानक सत्य के चकाचौंध करने वाले प्रकाश में अपने वास्तविक स्वरूप में प्रकट होने हैं। तब शिष्य *जान* जाता है क्या सही है, क्या सत्य है। तब वह अच्छे-बुरे की पहचान कर पाता है। परमहंस जी कहते थे कि समझदारी से कार्य

करने का अर्थ है जिस कार्य को जब हमें करना चाहिये तब उस कार्य को करना।

आध्यात्मिक पथ पर सफल होने के लिये भगवान के भक्त को विवेक विकसित करना ही होगा। अन्यथा जन्म-जन्मान्तरों में उसके साथ जुड़ती गयी प्रवृत्तियाँ, मनोदशायें, आदतें और भावनात्मक झुकाव उसे गलत दिशा में ले जाते ही रहेंगे।

जब तक शिष्य का विवेक पूर्णत: विकसित नहीं हो जाता तब तक गुरु के मार्गदर्शन के आगे समर्पण और उसके आदेशों का पालन ही शिष्य के लिये मुक्ति की एकमात्र आशा है। गुरु का विवेक ही उसे बचा सकता है। श्रीमद्भगवद्गीता (IV:36) में कहा गया है कि विवेक का बेड़ा सबसे बड़े पापी को भी भवसागर के पार ले जायेगा। गुरु द्वारा दी गयी साधना करता हुआ शिष्य अपना विवेक-रूपी भवतारक बेड़ा स्वयं ही बना लेता है।

शिष्य का आज्ञापालन मन:पूर्वक तथा सम्पूर्ण हृदय के साथ होना चाहिये। केवल मुख से गुरु की भक्ति करना और अपने अहंकार के निर्देशों के अनुसार व्यवहार करना मूर्खता है। आध्यात्मिक पथ पर जो अपने प्रयासों में धोखा देता है वही स्वयं नुकसान उठाता है।

जिन शिष्यों ने गुरुदेव से अनुशासन का अनुरोध किया उन्हें गुरुदेव ने यह अत्यंत सरल उपदेश दिया : "सदा ईश्वर एवं गुरु को प्रत्येक प्रकार से प्रसन्न करने के लिये प्रार्थना करो।" ये शब्द सम्पूर्ण साधना का सार प्रस्तुत करते हैं। फिर भी इसे सम्पन्न करना सरल नहीं है। भगवान और गुरु को प्रसन्न करने के लिये भगवान, गुरु और साधना-पथ के प्रति मात्र प्रेम और आदर से बढ़कर कुछ और चाहिये। यह प्रार्थना हृदय की गहराइयों से भी उभरे तो भी भगवान और गुरु को प्रसन्न करने के लिये अपने आप में पर्याप्त नहीं है। परमहंस जी प्रायः हम लोगों से कहते थे कि लोगों को ऊँचे-ऊँचे स्वर में ईश्वर की स्तुति करने या ईश्वर की जयजयकार करने सुनना उन्हें अच्छा नहीं लगता था, जैसे ईश्वर कोई स्तुति प्रिय स्त्री हो। वे कहते थे, "ऐसी बातों से ईश्वर प्रसन्न नहीं होते। भगवान हम सब के लिये और माया के अन्धकार में खोयी, दुःख उठाती अपनी सब सन्तानों के लिये रो रहे हैं।" भगवान और गुरु हम सब का केवल परम कल्याण चाहते हैं: इस संसार के विभ्रान्तकारी द्वन्द्व—स्वास्थ्य एवं रोग, सुख और दुःख—से मुक्ति और अपरिवर्तनीय ब्रह्म के नित्यनवीन आनंद में स्थिति।

इसलिये भगवान और गुरु को प्रसन्न करने का एकमात्र तरीका है उचित आचरण, जिससे वे हमें मुक्ति प्रदान कर सकें। नित्य उचित आचरण तभी संभव होता है जब साधक ईश्वर के माध्यम—गुरु—के आगे समर्पण कर उसकी आज्ञाओं का पालन करता है।

## ईश्वर के प्रतिनिधि के आगे विनम्रता एवं आदर

योगदा सत्संग सोसाइटी/सेल्फ-रियलाइज़ेशन फेलोशिप के मन्दिरों में भगवान श्री कृष्ण, जीसस क्राइस्ट, हमारे परमगुरुजन महावतार बाबाजी, लाहिड़ी महाशय, स्वामी श्री युक्तेश्वर, तथा हमारे गुरुदेव श्री श्री परमहंस योगानन्द की छवियाँ लगायी रहती हैं। इस प्रकार हम उन्हें ईश्वर के प्रतिनिधियों के रूप में इस संसार में योगदा सत्संग सोसाइटी ऑफ इण्डिया/सेल्फ-रियलाइज़ेशन फेलोशिप शिक्षाओं को लाने के लिये श्रद्धा एवं भक्ति समर्पित करते हैं। आदर का सर्वोच्च स्वरूप है श्रद्धा, जो शिष्य को गुरु-शिष्य संबंध के माध्यम से ईश्वर-साक्षात्कार तक पहुँचाने का एक और दैवी नियम है।

आज संसार में ईश्वर या मानव के लिये लोगों में कितना कम आदर रह गया है! हमारे कई भटके हुए युवाजन बड़ों के लिये, सामाजिक प्रणाली के लिये और परिणामत: स्वयं अपने लिये आदर और सम्मान खो रहे हैं। जब आत्म-सम्मान खो जाता है तब अधोगति शुरू होती है। अपने लिये और दूसरों के लिये मन:पूर्वक आदर का मूल सब की दिव्य उत्पत्ति के ज्ञान में है। जो अपने को ज्वालारूपी परमात्मा के एक आत्मारूपी स्फुलिंग के रूप में पहचानता है वह यह भी जानता है कि उसी के समान दूसरे भी परमात्मा की अभिव्यक्ति हैं। आनंद और श्रद्धा से वह सब में स्थित उस एक परमात्मा को प्रणाम करता है।

गुरु के लिये ईश्वर-प्रतिनिधि के रूप में, और समस्त मानव जाति के लिये ईश्वर-छवि के रूप में आदर विकसित करने से साधक आध्यात्मिक रूप से विकसित होता है। गुरु के लिये आदर भाव से गुरु के माध्यम से ईश्वर के प्रति वह ग्रहणशील बनता है और इस ग्रहणशीलता से उसे अच्छे और उदात्त का ज्ञान होता है जो अपने आप भगवान और गुरु में उसकी श्रद्धा को बढ़ाता है। जब कोई अंतत: अपने हृदय में और बाह्य व्यवहार में भी अपने अंहकार से अन्य किसी तत्व

के सामने नतमस्तक होना सीखता है तो उसके अन्तर में परिवर्तन आना शुरू होता है; उसमें विनम्रता विकसित होती है। अहंकार आत्मा के, मनुष्य की वास्तविक प्रकृति के, चारों ओर एक दुर्भेद्य दीवार खड़ी कर देता है; उस दीवार को तोड़ने की शक्ति केवल विनम्रता में है।

आप में से जिन्होंने *योगी कथामृत* पढ़ी है उन्हें स्मरण होगा कि जब लाहिड़ी महाशय ने कुंभ मेले में महावतार बाबाजी को एक साधारण साधु के चरण धोते देखा तो उन्हें बहुत आश्चर्य हुआ। वे कह उठे "गुरुजी! आप यहाँ क्या कर रहे हैं?"

बाबाजी ने उत्तर दिया, "मैं इस साधु का चरण प्रक्षालन कर रहा हूँ। इसके बाद मैं इनके बर्तन धोऊँगा। मैं ईश्वर को अन्य सभी गुणों से अधिक प्रिय और सभी गुणों में महानतम गुण सीख रहा हूँ—विनम्रता।"

विनम्रता वह ज्ञान है जो यह स्वीकार करता है कि दूसरों में स्थित ईश्वर हम से बड़ा है। अधिकांश लोग अपने अहं-व्यक्तित्व की पूजा करते हैं। परन्तु इसके विपरीत, जब शिष्य महत्तर सत्ता के आगे झुकता है और उस सत्ता का साक्षात्कार करने के लिये उसका माध्यम मानकर गुरु के सामने झुकता है, जिसकी सहायता वह उस साक्षात्कार के लिये लेना

चाहता है, तो उसमें विनम्रता जागती है जो अहंकार की बंदिस्त करने वाली दीवार को तोड़ने के लिये आवश्यक है। इसके साथ ही, वह अपने भीतर उस महत्तर सत्ता की नित्य-विस्तारशील दिव्य चेतना को उमड़-उमड़ कर उभरते अनुभव करता है।

विनम्र मनुष्य वास्तव में शांत और आनंद में निमग्न होता है। वह मानवीय व्यवहार और मानवीय प्रेम की चंचलता से अप्रभावित रहता है। वह मानवीय सहवास की अनित्यता से या इस संसार के पद और सुरक्षितता की क्षणभंगुरता से आहत नहीं होता। स्वार्थ और स्व-पूजा के सारे विचार विनम्र मनुष्य में कम होते-होते अंततः समाप्त हो जाते हैं। शास्त्र कहता है: "जब यह "मैं" मर जायेगा तभी मैं जानूँगा मैं कौन हूँ।" जब अहंकार नष्ट हो जाता है तभी भीतर में निद्रिस्त अवस्था में बसी ईश्वर की प्रतिच्छवि—आत्मा—अंततः जाग कर अपने आप को व्यक्त कर सकती है। तब साधक अपने जीवन में आत्मा के सब गुणों को व्यक्त करने लगता है और माया के अज्ञान से सदा के लिये मुक्त हो जाता है। माया वह विश्व मोहिनी है जो ईश्वर के संसार नाट्य में भूमिकाएँ निभाने वाले सभी जीवों पर छायी हुई है।

तो इसलिये याद रखिये: आदर से श्रद्धा उत्पन्न होती है; श्रद्धा के पीछे विनम्रता चली आती है। जैसे-जैसे साधक इन गुणों को विकसित करता है वैसे-वैसे वह अपनी आध्यात्मिक खोज के लक्ष्य की ओर शीघ्र गति से अग्रसर होता है।

## विश्वास या निष्ठा

गुरु-शिष्य संबंध शिष्य में विश्वास या निष्ठा को पूर्णता प्रदान करता है। जिस जगत में हम रहते हैं वह सापेक्षता पर आधारित है, इसीलिये अस्थिर है। हम किसी दिन भी यह नहीं जान सकते कि उस दिन हमारे शरीर स्वस्थ रहेंगे या अस्वस्थ हो जायेंगे। हम यह नहीं जान सकते कि हमारे प्रियजन जो आज हमारे साथ हैं, वे कल भी रहेंगे या इस संसार से उठा लिये जायेंगे। हम नहीं जानते जो शांति आज है वह कल भी रहेगी या किसी युद्ध द्वारा ध्वस्त कर दी जायेगी। जानकारी का यह अभाव मनुष्य में असुरक्षितता की बलवान भावना पैदा कर देता है। इसीलिये आज संसार में इतने मनोरोग और अशांति व्याप्त है। यही कारण भी है कि मनुष्य भले-बुरे का विचार किये बिना सांसारिक संपत्ति के

पीछे पड़ा हुआ है। उसे अधिकाधिक ऊँचा पद चाहिये, अधिकाधिक बड़ा नाम और ख्याति चाहिये, अधिकाधिक धन चाहिये। उसे और बड़ा घर चाहिये, अधिक कपड़े चाहिये, नयी कार चाहिये। वह सोचता है कि इस भयावह, अनिश्चित जगत में इन चीजों से वह सुरक्षित हो जायेगा। वह यःकश्चित् वस्तुओं को पकड़कर उन्हीं को अपना भगवान बना लेता है।

सच्चा विश्वास सत्य और वास्तविकता के अनुभव से, सृष्टि को चलानेवाली ईश्वरीय शक्तियों के प्रत्यक्ष ज्ञान तथा उनकी समर्थता में अटूट निष्ठा से उत्पन्न होता है। मानव असुरक्षित है क्योंकि उसमें यह विश्वास ही नहीं है। जीसस क्राइस्ट ने कहा था, "मैं तुमसे सच कहता हूँ, यदि तुम में राई के एक दाने के बराबर भी विश्वास हो और तुम इस पहाड़ से कहोगे यहाँ से हटकर तुम उस जगह चले जाओ तो वह हट जायेगा, और तुम्हारे लिये कुछ भी असंभव नहीं होगा" (बाइबिल : मत्ती रचित सुसमाचार 17:20)।

हम अपने जीवन में विश्वास प्रदर्शित करना शुरू नहीं कर सकते क्योंकि हमारे लिये "अनदेखी बातों" पर विश्वास रखना कठिन होता है। यह वास्तविकता है कि जब तक

मनुष्य किसी ऐसी शक्ति को अनुभव नहीं कर लेता जो उसे समय आने पर धोखा न दे, तब तक उसे विश्वास नहीं हो सकता। गुरु–शिष्य सम्बन्ध साधक के लिये इस आवश्यकता को पूरा करता है। शिष्य गुरु को ईश्वर के प्रतिनिधि के रूप में पहचान लेता है : गुरु ईश्वरीय सिद्धान्तों के अनुसार जीता है, वह अपने जीवन में ईश्वर के सत्य को प्रकट करता है; वह ''अनदेखी बातों'' का प्रकट रूप होता है।

गुरु अहैतुकी दिव्य प्रेम का प्रकटीकरण भी होता है। वह एक ऐसा व्यक्ति होता है जो, हम चाहे कुछ भी क्यों न कर लें, हमारे लिये अपने प्रेम में कभी अंतर नहीं आने देता। तब हम यह जान जाते हैं इस प्रेम पर विश्वास किया जा सकता है। और जैसे–जैसे दिन–पर–दिन, वर्ष–प्रति–वर्ष हम इस अविचल प्रेम को प्रकट होते देखते हैं, वैसे–वैसे गुरु के प्रेम में हमारी निष्ठा बढ़ती जाती है। हम यह जान जाते हैं कि भगवान ने हमारे पास एक ऐसे व्यक्ति को भेज दिया है जो पल–पल, दिन–प्रति–दिन, वर्ष–प्रति–वर्ष हमारी देखभाल करेगा, जो कभी भी हमें अपनी दृष्टि से ओझल नहीं करेगा। यही वह गुरु होता है जिस में हमारी निष्ठा निरन्तर विकसित होती चली जाती है क्योंकि हम पहचान लेते हैं कि वह

नित्य, अपरिवर्तनीय परमात्मा के साथ एक है।

गुरु–शिष्य संबंध में शिष्य की गुरु में पूर्ण निष्ठा होना अत्यावश्यक है। गुरु शिष्य से कहता है, ''मेरे वत्स! यदि तुम ईश्वर को जानना चाहते हो, यदि तुम्हें उनके पास वापस जाने की शक्ति चाहिये, तो तुम्हें उसमें विश्वास रखना ही होगा जिसे तुम नहीं देख सकते, जिसका तुम अभी स्पर्श नहीं कर सकते, जिसे इन्द्रियानुभूति द्वारा जाना नहीं जा सकता। तुम्हें उस अदृश्य परमसत्ता में विश्वास रखना ही होगा क्योंकि तुम्हारी सीमित मानवीय इन्द्रियों को जो अभी वास्तव लग रहा है, उस सब के पीछे वही एकमात्र सत्य है।''

शिष्य की विश्वास या निष्ठा विकसित करने में सहायता करने के लिये गुरु कहता है, ''मेरा अनुसरण करो; यदि आवश्यक हो तो अंधानुकरण भी।'' अहंकार हमारी दृष्टि को अंधी बना देता है परन्तु गुरु की दृष्टि स्वच्छ होती है। उसके ज्ञानचक्षु सदा खुले रहते हैं। उसके लिये कल, आज, और कल में कोई अन्तर नहीं होता। उसकी परम अनुभूति में अतीत, वर्तमान, और भविष्य सभी एक समान होते हैं। परमहंस जी हमेशा कहते थे, ''ईश्वर की चेतना में काल नहीं है, देश नहीं है; सब कुछ एक अनंत वर्तमान में घटित हो

रहा है। मानव अनंत की शृंखला को एक कड़ी मात्र देखता है, और फिर भी सोचता है कि वह सब कुछ जानता है।'' गुरु, जो भगवान के साथ एकरूप होता है और जिसकी चेतना साधारण मानवीय मन को धूमिल करने वाली भ्रांतियों से मुक्त रहती है, अनंत को निहारता है। वह अपने शिष्य की वर्तमान स्थिति देखता है, वह देखता है कि शिष्य क्या बनने का प्रयास कर रहा है, किन-किन संघर्षों से पूर्व जन्मों में पहले ही गुज़र चुका है, और उसके आगे क्या बाधाएँ खड़ी होने वाली हैं। मात्र गुरु ही कह सकता है, ''यह मार्ग ईश्वर तक पहुँचा देगा।'' शिष्य को यदि अंधानुकरण भी करना पड़े तो भी उसका मार्ग सुरक्षित और निश्चित है।

साधना के शुरू से ही, चाहे गुरु की शिक्षा का कोई पहलू उसे समझ में नहीं भी आ रहा हो, तब भी, शिष्य को पूर्ण विश्वास एवं निष्ठा से अपने गुरु के उपदेशों को सुनना और उनका पालन करना चाहिये। जब कोई शिष्य गुरुदेव के साथ उनके दिये हुए निर्देश के बारे में तर्क करने का प्रयास करता तो गुरुदेव कभी-कभी इतना ही कह देते थे: ''मेरे पास तुम्हारा तर्क सुनने के लिये समय नहीं है। बस मैंने जैसा कहा है वैसा करो।'' शुरू में शिष्य को यह न्यायविसंगत लगता

था। परन्तु जिन्होंने बिना शंका किये उनके निर्देशों का पालन किया उन्होंने इस प्रकार के अनुशासन के वरदान देखे हैं। गुरु की शिक्षाओं का अनुसरण कीजिये क्योंकि वह देखता है, वह जानता है। जब मनोयोग और उत्साह से उसके उपदेशों का पालन करेंगे तो वह आंतरिक रूप से आप का मार्गदर्शन करेगा। जब गुरु में विश्वास होता है तब उस विश्वास की सहायता से गुरु अपने शिष्य में निष्ठा की सर्वसामर्थ्यशाली शक्ति जगा सकता है।

गुरु के रूप में ऐसा व्यक्ति प्राप्त कर जो हमें ईश्वर का अभयदान दिला सके, जिसका हाथ हम निश्चिन्त होकर थाम सकें इस विश्वास के साथ कि वह हमें माया के अंधकार से सुरक्षित बाहर ले जायेगा, हम में धीरे-धीरे वह निष्ठा जागने लगती है जो भगवान को जानने के लिये आवश्यक है।

## गुरु की सहायता

गुरु अपने शिष्य की अनगिनत प्रकारों से सहायता करता है। और उन सब में शायद सबसे बड़ी सहायता यह करता है कि वह ईश्वरीय गुणों को स्वयं प्रदर्शित करने के माध्यम से शिष्य को उन गुणों को विकसित करने की अंत:प्रेरणा देता

है। वह "मूक ईश्वर की आवाज़"* होता है। वह सर्वोच्च ज्ञान और शुद्धतम प्रेम का अवतार होता है। वह ईश्वर को प्रतिबिंबित करने वाले आत्मा के गुणों का मूर्त रूप होता है। वह मार्ग और लक्ष्य, दोनों का प्रतीक है। क्राइस्ट ने कहा था, "मैं मार्ग हूँ, सत्य हूँ, जीवन हूँ" (बाइबिल: यूहन्ना 14:6)। गुरु ही मार्ग है। अपने शिष्यों को वह जो साधना देता है उसका सबसे बड़ा उदाहरण स्वयं बनकर वह सत्य के परम सिद्धान्तों को प्रदर्शित करता है और उनका ईश्वर को जानने में कैसे प्रयोग किया जा सकता है यह भी सिखाता है। वह शिष्य को उस मार्ग का अनुसरण करने में आध्यात्मिक प्रेरणा और बल प्रदान करता है जो उसे ईश्वर में अनंत जीवन उपलब्ध करा देता है।

नौसिखिया शिष्य शायद यह सोच सकता है कि चूँकि गुरु ईश्वर का रूप है, इसलिये शिष्य उसका पूर्ण अनुकरण नहीं कर सकता। ऐसे एक शिष्य ने, जिसे परमहंस योगानन्द जी ने ऐसा कुछ करने के लिये कहा था जो वह सोचता था

---

* योगदा सत्संग सोसाइटी ऑफ इण्डिया/सेल्फ-रियलाइज़ेशन फेलोशिप द्वारा प्रकाशित, *Whispers from Eternity* में परमहंस योगानन्द द्वारा अपने गुरु स्वामी श्री युक्तेश्वर जी के लिये लिखी गई श्रद्धांजलि से उद्धृत।

कि उसकी क्षमता से परे है, यह कह कर उनके निर्देश का विरोध किया कि वह उसे नहीं कर पायेगा। परमहंस जी ने तुरन्त दृढ़ स्वर में कहा, ''*मैं* इसे कर सकता हूँ!''

''परन्तु गुरुदेव! *आप* योगानन्द हैं। आप ईश्वर के साथ एक हैं।'' शिष्य ने आशा की थी कि गुरुदेव कहेंगे, ''हाँ! तुम ठीक कहते हो। तुम जितना चाहो समय लो। अंत में सफल हो ही जाओगे।''

परन्तु गुरुदेव ने कहा, ''*तुम में* और एक योगानन्द में केवल इतना ही अन्तर है; *मैंने* प्रयास किया, अब *तुम्हें* प्रयास करना है!''

जिन शिष्यों को गुरुदेव प्रशिक्षित करते थे उनसे वे दो उत्तर कभी भी स्वीकार नहीं करते थे: ''मैं नहीं कर सकता,'' और ''मैं नहीं करूँगा।'' वे कहते थे कि साधक को प्रयास करने का इच्छुक होना ही चाहिये।

परमहंस जी प्राय: कहते थे, ''जीवन एक वेगवती नदी की भाँति है। जब आप ईश्वर की खोज करने लगते हैं तब आप उन सांसारिक प्रवृत्तियों के बलशाली प्रवाह की विपरीत दिशा में तैरने का प्रयास करते हैं जो आपके मन को सीमित सांसारिक इन्द्रिय चेतना की ओर खींचती रहती हैं। आपको

प्रतिपल ''प्रवाह के विरुद्ध'' तैरते रहने का प्रयास करना ही होगा। यदि आप प्रयास को ढीला छोड़ देंगे तो माया का बलशाली प्रवाह आप को बहा ले जायेगा। आपका प्रयास निरन्तर होना चाहिये।''

वेद शास्त्र कहते हैं कि अपनी आत्मा को ईश्वर तक वापस लाने के लिये जितनी शक्ति आवश्यक है उसमें शिष्य का प्रयास केवल पचीस प्रतिशत हिस्सा ही होता है। दूसरा पचीस प्रतिशत गुरु के आशीर्वाद प्रदान करते हैं। अन्य पचास प्रतिशत ईश्वर की कृपा प्रदान करती है। इस प्रकार शिष्य के प्रयास के बराबर ही गुरु का प्रयास होता है, और ईश्वर गुरु एवं शिष्य दोनों मिलकर जितना करते हैं उतना स्वयं करता है। यद्यपि शिष्य का प्रयास केवल एक चतुर्थांश ही होता है, तथापि उसे अपने हिस्से का प्रयास पूर्ण करना चाहिये, न कि पहले ईश्वर और गुरु के आशीर्वादों की प्रतीक्षा। शिष्य जब अपने हिस्से का प्रयास पूर्ण करने को जी तोड़ चेष्टा करता है तब गुरु और ईश्वर के आशीर्वाद उसके साथ अपने आप ही होते हैं।

गुरु शिष्य के बहुत-से बुरे कर्म* भी अपने ऊपर लेकर

*अतीत या पिछले जन्मों में किये गये कर्मों के परिणाम; संस्कृत के कृ धातु से, जिसका अर्थ है ''करना''। शब्दावली देखें।

